निष्कलुष बनता है और ऐसे अन्त करण रूपी क्षेत्र में ही सुखो के अकुर उगते हैं। अतएव जो प्राणी अपने इहलोक और परलोक को सुधारने का इच्छुक है, जो सासारिक क्लेशो से सदा के लिए छुटकारा चाहता है, जो अक्षय, अखण्ड, अनन्त एव असीम शान्ति को प्राप्त करने का इच्छुक है, उसे एकाग्र भाव से धर्म की आराधना करनी चाहिए।

यहाँ महापुरुष जिनदास की और पुण्यप्रतिमा सुगुणी की जो कथा लिखी गई है, वह मनोरजन के हेतु नहीं है। जिनदास और सुगुणी का आदर्श चरित श्रावको और श्राविकाओ के लिए पथप्रदर्शक है। ध्यानपूर्वक उनके चरित पर विचार किया जाय तो स्पष्ट प्रतीत होगा कि ऊपर उद्धृत श्लोक मे धर्म की जो महिमा दिखलाई गई है, वह इनके चरित से पूरी तरह घटित होती है। अतएव यह चरित धर्म की महिमा का परिचायक है। इसे पढ-सुन कर पाठक और श्रोता अपने कर्त्तव्य को पहचाने, श्रावकाचारधर्म और मुनि धर्म की झाँकी पा सकें, यही इस चरित का उद्देश्य है। इस कथा से पाठको को जो प्रेरणा प्राप्त होती है, उसे सक्षेप मे, इस प्रकार कहा जा सकता है —

(१) जिस प्रकार सोहन शाह ने सद्गुरु के सत्सग से अपनी विपत्ति पर विजय प्राप्त की और अपनी दरिद्रता का निवारण करने का मार्ग पाया, उसी प्रकार सभी को सत्सगति करनी चाहिए। जो ऐसा करेंगे, उन्हे अविचल सुख की प्राप्ति होगी।

(२) इस कथा में श्रीपति सेठ का स्थान भी अत्यन्त महत्त्वपूर्ण है। उनका परिवार गृहस्थों के लिए आदर्श है। गृहस्थी के




# उपसंहार



धर्माज्जन्म कुले शरीरपटुता सौभाग्यमायुर्बल,
धर्मेणैव भवन्ति निर्मलयशोविद्यार्थसम्पत्तय. ।
कान्ताराच्च महाभयाच्च सतत धर्म परित्रायते,
धर्म सम्यगुपासता भवति हि स्वर्गापवर्गप्रद ॥

अर्थात्—धर्म के प्रभाव से सुकुल मे जन्म होता है, नीरोग और परिपूर्ण इन्द्रियो वाले शरीर की प्राप्ति होती है, सौभाग्य, दीर्घायु तथा बल का लाभ होता है। धर्म के ही प्रताप से निष्कलक कीर्त्ति, विद्या तथा धन-सम्पत्ति मिलती है। धर्म प्राणियों को भयानक से भयानक जगल मे भी बचाता है और बड़े से बड़े भय से भी रक्षा करता है। जो विवेक के साथ धर्म की सम्यक् प्रकार से उपासना करते हैं, उनके लिए धर्म स्वर्ग और अपवर्ग (मोक्ष) दाता होता है।

यहाँ धर्म का जो प्रभाव बतलाया गया है, उससे स्पष्ट है कि एक मात्र धर्म ही प्राणियो को लौकिक और लोकोत्तर सुख देने वाला है। धर्म से ही दु ख, दारिद्र्य और दुर्गति दूर होती है। धर्म के आचरण से मनुष्य का अन्त.करण निर्मल एवं

पापान्निवारयति योजयते हिताय,
गुह्य च गूहति गुणान् प्रकटीकरोति ।
आपद्गत च न जहाति ददाति काले,
सन्मित्रलक्षणमिद प्रवदन्ति सन्त ॥

अर्थात्—जो मित्र अपने मित्र को पापाचरण से रोकता है, हितकर कार्य मे लगाता है, जो अपने मित्र की छिपाने योग्य बात को छिपाता है और सद्गुणो को प्रकाश मे लाता है, मित्र पर विपत्ति आने पर उसका परित्याग नहीं करता वरन् साथ देता है, समय पडने पर यथोचित सहयोग देता है, वह सच्चा सुमित्र है। ऐसा सत्पुरुषो का कथन है।

(४) सुगुणी का चरित्र कन्याओ, बहुओ और गृहस्वामिनियो के लिए अत्यन्त ही बोधप्रद है। सुगुणी बाल्यावस्था से ही धर्म के रङ्ग मे रङ्गी हुई थी। धर्म उसे इतना प्यारा था कि उसने अपने पिता से स्पष्ट कह दिया कि आप मेरे विवाह का विचार तो करते है, परन्तु मैं रूप की या धन की भूखी नही हू। मेरे लिए धर्म सर्वोपरि है। अतएव किसी अधर्मी वर के साथ मेरा सबंध नहीं होना चाहिए।

धर्म के प्रति प्रगाढ आस्था न होती तो क्या एक बालिका लज्जा, सकोच और झिझक छोड कर अपने माता-पिता के सामने इस प्रकार की बात मुँह से निकाल सकती थी ? धर्म की प्रखर प्रेरणा और प्रीति ने ही उससे यह कहलाया है। सुगुणी का यह उदाहरण बालिकाओं के लिए अनुकरणीय है। वे अधर्मी पति के साथ विवाह-सबध करने से स्पष्ट इकार कर दे तो माता-

मुखिया के लिए तो वह और भी अधिक बोधदायक है। परिवार के मुखिया को स्वयं किस प्रकार का होना चाहिए और अपने परिवार में किस तरह का धार्मिक वायु-मण्डल निर्माण करना चाहिए, यह बात श्रीपति सेठ के चरित से स्पष्ट जानी जा सकती है। स्वयं नीति और धर्म का पालन करके तथा नियत समय पर सारे परिवार को एकत्र करके धर्मचर्चा करके उन्होंने परिवार के प्रत्येक सदस्य में धार्मिकता के बीज बो दिये। सुगुणी देवी के पवित्र जीवन का निर्माण उसी वातावरण में हुआ। जो गृहस्थ अपनी कन्या को यशस्विनी पुण्य परायणा, धर्मनिष्ठा, नीति-निपुणा और श्रेष्ठ देखना चाहता है, उसे श्रीपति सेठ के पदचिन्हों पर चलना चाहिए। मुखिया का कर्त्तव्य है कि वह अपने समग्र परिवार को सुधारने की भरसक चेष्टा करे।

(३) जिनदास धर्मसंस्कारहीन कुल में जन्म लेकर भी सन्मित्र की संगति से धर्म के मार्ग पर आ गया। उसके जीवन-सुधार का आद्य कारण सच्चा मित्र था। यह घटना बतलाती है कि जीवन को बनाने और बिगाड़ने में मित्रों का कितना महत्त्वपूर्ण हाथ होता है। अतएव मनुष्य को मित्र तो अवश्य बनाने चाहिए, परन्तु बहुत सोच समझ कर और परख कर ही बनाने चाहिए। अनाचारी मित्र की संगति मनुष्य के पतन का कारण बनती है और सदाचारी मित्र उत्थान का कारण बनता है। जिनदास को यदि धर्मनिष्ठ मित्र न मिला होता तो कौन कह सकता है कि उसकी क्या स्थिति होती? उसका झुकाव किस ओर को होता? वह अपने जीवन में जो उत्कर्ष प्राप्त कर सका, वह प्राप्त कर सकता या नहीं? सन्त जनों ने सन्मित्र का लक्षण इस प्रकार बतलाया है —